भ्रमसा उत्पन्न हो गया। कह नहीं सकते, क्या बात थी? उस समय चारों ओर अन्धकार छाया हुआ था। अतएव आस-पास घनी झाड़ीके अतिरिक्त और कुछ भी दृष्टिगोचर नहीं हो रहा था। और यह एक प्रकारसे अच्छा ही था, क्योंकि उस हवेलीमें अबतक जो व्यक्ति रहता था, उसकी यह अणुमात्र भी इच्छा न थी कि, उसको कोई जाने, अथवा उसके हृदयकी बात जरा भी किसीपर प्रकट हो। और विशेषतः इस समय, उसके हृदयके विचारोंके कारण, उसके चेहरेपर जो भाव-परिवर्तन हो रहे थे, वे उन लोगोंकी दृष्टिमें न पड़ने पावें, यह उसकी उत्कट इच्छा थी। अस्तु। अब क्षणभरके लिये उसके मनमें यह विचार आया कि, इन लोगोंको भीतर आने दें अथवा नहीं, फिर शायद उसने यह समझा कि, रातका समय है, और ऐसे मौकेपर यदि हम इन-कार करेंगे, तो उचित न होगा—अथवा शायद उसने यह भी खयाल किया हो कि, यदि हम इनकार भी करेंगे, तो भी कोई लाभ न होगा, क्योंकि बाहर जो लोग खड़े थे, उनके हाथमें—उस अन्धेरी रातमें भी—उनके अस्त्र-शस्त्र कुछ चमक रहे थे। जो कुछ भी हो, उस मनुष्यको उन मुसाफिरोंको रोकनेका साहस नहीं हुआ, और उसने उनको भीतर आनेके लिये कहा। उसके कहते ही वे लोग इस धड़ल्लेके साथ भीतर घुसे कि, जैसे उनको किसीकी परवाह ही न हो। चारों आदमी जब भीतर आ गये, तब उस पहले व्यक्तिने फिर भीतरसे दरवाजा बन्द कर लिया। इसके बाद फिर वह यह विचार करता हुआ उनके पीछे-पीछे भीतर आया कि, अब जिस तरहसे हो, इनको सुबह तो यहाँसे भगाना होगा। इधर ये लोग भीतर आकर उस टिमटिमाते हुए दीपककी ही ओर गये। उनका उधर जाना था कि, उनमेंसे जो मनुष्य सबसे आगे था, उसके चेहरेपर उस टिमटिमाते हुए दीपककी एक किरण पड़ी। सयोगवश हमारे पहले महाशयकी दृष्टि भी उसी समय उसके चेहरेपर पड़ी, और कह नहीं सकते, क्या कारण हुआ ऐसा जान पड़ा कि, वह पुरुष उसके चेहरेको देखते ही कुछ चकितसा हुआ। "यह क्या बात है?" इतना ही उद्गार उसकी जिह्वापर आकर

बिल्कुल बाहर निकलनेहीवाला था कि, उसने उसे बड़ी खूबीके साथ जहाँका तहाँ रोक लिया। और अपनेको जहाँतक हो सका, अंधेरे ही में रखकर उसने उन लोगोंसे बोलनेका मौका बिल्कुल टालनेकी कोशिश की। वे लोग भी उससे बोलनेको बहुत आतुर नहीं दिखाई दिये। उन्होंने अपनी अपनी कमलियाँ नीचे बिछा दीं; और एकने जब पानीके लिए पूछा तब उसे कुआ बतला दिया गया, जिससे वह पानी भर लाया, और फिर जो कुछ थोड़ा-बहुत उनके पास था, सबने मिलकर खाया-पिया। इसके बाद एक आदमी पहरा देनेके लिये जागता रहा; और बाकी तीनोंने तुरन्त ही निद्रादेवीका आश्रय लिया। हमारा पहला महाशय इतनी देर बिल्कुल स्तब्ध था। वह सिर्फ उनका चमत्कार देख-भर रहा था। वह मुँहसे एक अक्षर भी नहीं बोला, और न अपना चेहरा उजेलेकी ओर ले गया। हाँ, उसके मनमें जो विचार आ रहे थे, वे उसने जैसेके तैसे जारी रखे। इस प्रकार होते-होते आधी रात बीत गई; उसे क्षणभरकी भी निद्रा नहीं आई। यही नहीं, बल्कि निद्राकी कोई सम्भावना भी दिखाई नहीं दी। उन आगत चार आदमियोंमेंसे, ऐसा जान पड़ता था, कि तीन आदमी निद्रामें बिल्कुल ही निमग्न हैं। हाँ, चौथा आदमी, जो कि पहरा देनेके लिये रह गया था, अब इस बातके लिये कुछ आकुलसा दिखाई दिया कि, इन तीनोंमेंसे कोई शीघ्र ही उठे, तो अच्छा हो, जिससे मेरा छुटकारा हो, और मैं भी थोड़ीसी नींद लेऊँ; परन्तु, इतना होनेपर भी, वह अपने पहरेमें जरा भी गफलत नहीं होने दे रहा था। यह स्पष्ट था। वह बराबर अपने अस्त्र-शस्त्र लिये हुए बिल्कुल तैनात था। जरा कहीं हमारे उस पहले महाशयने कुछ खटपट की, अथवा कहीं कुछ थोड़ीसी भी हलचल दिखलाई कि, वह तुरन्त ही चौकन्ना हो जाता; और उस महाशयकी ओर देखने लगता। इसी प्रकार कुछ समय व्यतीत हुआ, तब मानो उसपर दया करके ही दूसरा एक आदमी जाग पड़ा; और उठकर बैठ गया। फिर पहरा देने-वाले पुरुषसे कहता है; 'तान…" परन्तु यह शब्द उसने पूरा उच्चारण नहीं किया; और तुरन्त ही अपनी जीभ दांतोंतले दबाई; और फिर "तुम

अब सोओ। मैं जबतक और कोई न उठेगा, पहरा दूँगा," कहकर सोनेके लिये आग्रह करने लगा। वह आदमी सोनेके लिये आतुर हो ही रहा था, सो पाठकोंको मालूम है। इसलिये उसने अपने साथीका आग्रह तुरन्त ही स्वीकार कर लिया, इसमें कोई आश्चर्य नहीं ? उसका साथी जगने लगा, और वह सो गया। इतनेमें करीब-करीब दो बजनेका वक्त हुआ। अब हमारा पहलेका, उस हवेलीका असली महाशय, कुछ अधिक आतुर होता हुआसा दिखाई दिया। क्योंकि उसने आवाजसे तुरन्त ही जान लिया कि, हवेलीमें आते समय पहलेपहल जिस व्यक्तिके चेहरेपर उस क्षीणप्रकाशक दीपककी झलक पड़ी थी, वही व्यक्ति अब जाग रहा है। इसके सिवाय, अब यह भी जान पड़ने लगा कि, उससे कुछ बात-चीत करनेके लिये उसकी बड़ी उत्कट इच्छा हो रही है। परन्तु उसका दूसरा साथी जबतक प्रगाढ निद्रामें निमग्न न हो जाय, तबतकके लिये उसने अपनी उक्त इच्छाको बिलकुल दबा रखा। थोड़ी ही देरमें, जब उसने देखा कि, अब उसका साथी खूब गहरी नींदमें सो गया, तब वह अपनी जगहपरसे उठा, और बहुत धीरे-धीरे कदम रखता हुआ उस जगते हुए पुरुषके बिलकुल पास पहुँच गया। उसके आनेकी आहट पाते ही "कौन है ?" कहकर वह पुरुष चिल्लाया। परन्तु उस महाशयने तुरन्त ही उसके कन्धेपर हाथ रखकर कहा, "दोस्त, दोस्त,—दुश्मन नहीं।" फिर इसके बाद बिलकुल धीरेसे उसके कानमे कहा, "देखो, तुम मुझे नहीं पहचानोगे, लेकिन मैं तुमको अच्छी तरह पहचानता हूँ, और तुम जिस कामके लिये यहाँ आये हो, सो भी मैं कुछ कुछ जानता हूँ। तुम्हारी तरह मैं भी किसी कामहीके लिये आया हूं। और लोगोंको अभी उठाओ नहीं। तुम जरा बाहर चलो। मैं तुमको कुछ बतलाऊँगा।"

जिस समय वह यह सब कह रहा था, हमारे पहरा देनेवाले व्यक्तिकी कुछ विचित्रसी दशा हो रही थी। वह सोच रहा था कि यह आदमी, जो हमसे बात करता है, है कौन ? यह हमको पहचानता कहाँ-से है ? बिलकुल परिचित व्यक्तिकी तरह बात करना चाहता है—यह मामला क्या है ? इस प्रकार एकके बाद एक अनेक प्रश्न उसके मनमे

उठने लगे। यह जैसा कि कहता है, तदनुसार सचमुच ही हमारा दोस्त है या दुश्मन है? हमसे कहता है कि, बाहर चलो, सो अब बाहर जाकर इसकी बातें सुनें या नहीं? अथवा बाहर ले जाकर हमको दगा तो न देगा? यह मकान किसका है? हम कहा आ गये? यह कौन है? इत्यादि अनेक प्रश्न, क्रमशः उसके मनमें उपस्थित होने लगे, जिसके कारण उसका मन बिलकुल ही घबड़ा गया। यह देखकर उस हवेलीका वह पहला महाशय कहता है, "मेरे विषयमें आप कोई शंका न करें। मैं सचमुच ही आपका दोस्त हूँ। इससे अधिक और इस समय मैं कुछ नहीं बतला सकता। आप इतना तो अवश्य ध्यानमें रखें कि, आप मुझे चाहे अपना दोस्त समझें अथवा न समझें, आप मुझपर विश्वास करें, चाहे न करें; मैं आपके काममें जो कुछ सहायता कर सकूंगा, उसके करनेमें कोई त्रुटि न करूंगा। फिर जैसी आपकी मर्जी।" ये शब्द उसने अत्यन्त दृढ़ निश्चयके साथ उच्चारण किये, और उस दूसरे व्यक्तिके मनपर उनका प्रभाव भी तुरन्त ही पड़ा। उसपर उसका विश्वास हुआ; और वह तुरन्त ही अपनी जगहसे उठकर उसकी ओर देखते हुए कहता है, "जो कुछ बतलाना हो, यही बतलाइये न! बाहर जानेकी क्या आवश्यकता है?"

"बाहर जानेकी कोई बहुत आवश्यकता तो नहीं है। परन्तु यहाँ यदि बातचीत करेंगे, तो आपके साथी शायद जाग पड़ेंगे, और फिर जिन बातोंके आज ही उनको मालूम होनेकी कोई आवश्यकता नहीं, वे उन्हें मालूम हो जायँगी।"

इतनी बातचीत होनेके बाद वह पुरुष उठा, और फिर दोनों बाहर चले गये। अभी उसे नवागत व्यक्तिका मन आशंकासे खाली न था; और यह बात उस दूसरे महाशयने जान भी ली थी, पर उसने कुछ प्रकट नहीं होने दिया। हाँ, बाहर जाते ही वह उससे कहता है, 'आपका नाम—नानासाहब ही तो है?"

इस प्रकार जब उस व्यक्तिका नाम ही उसने बतला दिया, तब उसे इस बातकी कोई शंका रह ही नहीं गई कि, वह उसे नहीं पहचा-

नता है। इसलिये अब, "यह कौन है! यहाँ कैसे आया?" ये प्रश्न पहलेसे भी अधिक उसके मनको सताने लगे। यहाँतक कि, तुरन्त ही उसने उससे कहा, "आप कौन हैं, सो बतलाते क्यों नहीं?" परन्तु उस विचित्र पुरुषने उसके प्रश्नका तो कोई उत्तर दिया नहीं, और कहता क्या है—"आप इस जगह, अप्पा-साहबपर जो संकट आया है, उसमे उन्हें छुडानेके लिये प्रयत्न करनेको आये हैं? और—और · " उसने एक अक्षर भी नहीं कहा। सिर्फ इतना पूछाभर कि, "कहिये, जो मैं कहता हूँ, सो बिलकुल सच है या नहीं? आप इसी कामके लिये तो आये हैं?" नानासाहब यह सब सुनकर, बिलकुल स्तब्धरूपसे, अपने दोनों हाथ अपने वक्षस्थलपर स्वस्तिकाकार किये हुए खड़े थे। यह क्या गोलमाल है, सो कुछ उनकी समझमें नहीं आ रहा था। हमको आये पूरा एक पहर भी नहीं हुआ, और आये भी ऐसे कि, बिल्कुल भिन्न भेपमें, और बस्तीके बाहर ही बाहर इस गिरे पडे हुए मकानमें। इतनेपर भी इस घरके आदमीने हमें पूरे तौरपर पहचान लिया। यही नहीं, बल्कि हम क्यो आये, किस उद्देश्यसे आये, इत्यादि सब बातें भी इसे मालूम हो गई हैं। यह बात क्या है? हमारे पीछे कोई बादशाही जासूस तो नहीं लगा हुआ है? अथवा यह भी बेचारा हमारी ही तरह बादशाही अत्याचारसे पीड़ित कोई व्यक्ति है जो अपना कोई कार्य सिद्ध करनेको यहाँ आया है? उनसे रहा न गया, और वे उसकी ओर देखकर कहते हैं, "आप मुझे पहचान तो गये, पर आप यदि सचमुच ही हमारे दोस्त हैं—जैसा आप अपनेको कहते हैं—तो आप फिर अपना नाम क्यों नहीं बतलाते?"

वह महाशय यह प्रश्न सुनकर एक लम्बीसी साँस छोडकर कहता है, "मुझे अपना नाम इसी समय बतलानेकी कोई आवश्यकता नहीं है। किन्तु नानासाहब, इससे आप कोई बुरा न मानें। मेरा नाम, आज नहीं तो कल, आपको अवश्य ही मालूम हुए बिना न रहेगा। तबतक आप यह बात किसीपर-अपने साथियोंपर भी—प्रकट न होने दें कि आपका और मेरा इस प्रकार वार्तालाप हुआ है। मैं आपको पहले

अपनी पहचान देनेहीवाला-नहीं था; पर फिर सोचा कि, आप भी किसी कामके लिये आये हैं; और मैं भी ऐसे ही किसी लिये कामके आया हूँ। सो मौका है, वक्त है, मुझको आपकी और आपको मेरी मददकी आवश्यकता जरूर पड़ेगी। इसके सिवाय कल किसी और जगह शायद मेरी और आपकी भेंट हो जाय—और ऐसी भेंट हो जाना कोई असम्भव भी नहीं—तो मैं आपको और आप मुझे देखकर चकरावें नहीं। बस, इसी उद्देश्यसे मैंने आपको यह सब बतला दिया है। अब आप भीतर जाइये। जबतक मैं इस बीजापुरमें जीवित हूँ, आप इतना भी भय न रखिये कि आपका कोई बाल भी बाँका कर सकेगा। परन्तु हाँ, सावधान रहिये; और आगे अब कहीं यदि आप मुझे मिल जावें, तो पहचान न दें। आप अपना बर्ताव ऐसा ही रखें कि, जैसे हमारी और आपकी कभी भेंट ही न हुई हो। हाँ, यदि किसी समय मुझे आपकी और आपको मेरी आवश्यकता पड़े, तो इसी जगह हम दोनों मिलते रहेंगे। आप अब यही रहें; और मैं जाता हूँ। यहाके सब लोगोंका ऐसा खयाल है कि, यह मकान भूतोंका अड्डा है; और इसी कारण, यहाँ चाहे जो कोई बना रहे, उसको तंग करनेके लिये कोई आता नहीं है। आप वैरागीके भेषमें आनन्दपूर्वक यहाँ रहें, आपको कोई तंग नहीं करेगा। और मैं रातको प्रति दिन इसी समयके लगभग आता रहूँगा। मेरे योग्य यदि कोई सेवा हो, तो निस्संकोच मुझे बतलाते रहें। आप अपना पहरा इसी समयपर रखें। यदि मुझे कोई आवश्यकता होगी; और मैं ऐसा समझूँगा कि उसके पूर्ण करनेमें आपकी सहायताकी मुझे कोई आवश्यकता है, तो मैं आपसे अवश्य कहूँगा; और आप भी मेरी मदद करेंगे, इसकी मुझे शंका ही नहीं। अन्तमें मैं आपसे इतना ही कहूँगा कि, जो आपका शत्रु है, वही मेरा भी है। संयोगवश यदि यह मेरे हाथमें न पड़कर आपके हाथमें पड़ जावे, तो आप उसे दण्ड न दें। मेरे लिये वह काम आप रख छोड़ें। उसको आप चाहे खुशीसे वैसा ही छोड़ दें। मैं उसे देख लूँगा। उसको जो दण्ड मिले, मेरे ही हाथसे मिलना चाहिये। आप अपने साथियोंको भी यह जतला

रखें कि चाहे जो बात हो जाय, वे उस दुष्टको अपने हाथोंसे दण्ड न दें—उसको मैं ही अपने हाथोंसे यमराजके घर पहुँचाऊँगा, और उसके रक्तसे स्नान करूँगा—ऐसी घनघोर प्रतिज्ञा मैंने कर ली है·· ”

---

# चालीसवां परिच्छेद

## खिड़की वाला नवयुवक

नानासाहब उस विचित्र पुरुषका उक्त विचित्र भाषण सुनकर बिलकुल ही चकितसे हो गये थे। जिस समय कि, वह उक्त भाषण कर रहा था, उसकी चेष्टा इत्यादि देखनेको उन्हें नहीं मिली थी, सो यदि मिल जाती, तो उनके आश्चर्यका ठिकाना ही न रहता। केवल शब्दों-मात्रसे उसका हृदय जितना कुछ दूसरेकी समझमें आ सकता था, उतना नानासाहबकी समझमें भी अच्छी तरह आ गया था, इसमें कुछ भी शंका नहीं। और उसकी वे सब बातें चूँकि नानासाहबके हृदयमें बिल्कुल गड़ गई थीं, इसलिए अब उनके मनमें यही जाननेकी उत्कंठा हो रही थी कि यह मनुष्य कौन है, और इसको हमारी इतनी जानकारी क्योंकर हुई? जैसाकि हमने ऊपर बतलाया, अपनी प्रतिज्ञाके विषयमें बतलाते-बतलाते वह एकदम ठहर गया, और उसके इस ठहर जानेमें ही उसकी सारी अगली बातोंका मानो भेद भरा हुआ था। इसके बाद दोनों कुछ देरतक एक दूसरेकी ओर बिलकुल स्तब्ध रूपसे खड़े हुए देखते रहे। "देखते रहे" इन शब्दोंका वास्तवमें यहाँ कोई विशेष अर्थ ही नहीं है, क्योंकि इतना प्रकाश ही वहाँ नहीं था कि, जो वे दोनों एक दूसरेके चेहरेको देख सकते। हाँ, अन्धेरेमें एक दूसरेकी आँखें अवश्य चमकती हुई दिखाई देती थीं। अस्तु। इस प्रकार कुछ समय व्यतीत होनेके बाद वह गूढ पुरुष नानासाहबसे कहता है, "अब मैं बहुत जल्द आपसे विदा होता हूँ, परन्तु जो बातें मैंने अभी आपको बतलाईं उनको भूल मत जाना, मैं इस समय आपके साथियोंके सामने जाना नहीं चाहता, और न मेरा उनका कोई घनिष्ट परिचय ही है।

मैं उनके सामने जाऊँ भी, तो कोई हानि नहीं, किन्तु मैंने एक प्रकारसे अभी यही निश्चय कर लिया है कि, मैं जिस अवस्थामें हूँ, उसमें उनके सामने जाकर उनकी जिज्ञासाको व्यर्थके लिये जाग्रत न करना चाहिये! अब मुझे खास बात आपको फिर यही बतलानी है कि, वह शत्रु यदि आपमेंसे किसीके पंजेमें आ जावे, तो आप लोग उसे अपने हाथोंसे दण्ड न दें। उसने मुझे जितना तबाह किया है, उतना और किसीके चित्तको भी न किया होगा, उसने मेरे चित्तको जितना दुखाया है, उतना और किसीके चित्तको कभी न दुखाया होगा! परन्तु जान पड़ता है, यह बात वह बिल्कुल ही भूल गया है कि, एक बार सर्पको दुखाने-से सर्प भी जितना वैर अपने मनमें नहीं रखेगा, उतना वैर अपने मनमें रखकर उतने ही जोरसे मैं उसको दंश करूँगा!"

बस, इतना ही कहकर वह महाशय वहांसे चल दिया। नाना-साहबको सिर ऊपर उठाकर देखनेका भी अवसर नहीं मिला—बाहरके द्वारसे जब वह मनुष्य निकल गया; और उसने दरवाजे बन्द किये, तब कहीं उनके ध्यानमें यह बात आई कि, वह विचित्र आदमी हमारे सामनेसे गायब हो गया। इसके बाद फिर उनके मनमें नाना प्रकारके प्रश्न उपस्थित होने लगे। "यह व्यक्ति कौन है? जातका मराठा तो अवश्य है! लेकिन यह ऐसा क्यों कहता है कि, जो मेरा दुश्मन है, वही आपका भी दुश्मन है। मेरे दुश्मनका हाल इसे क्या मालूम? मैं अमुक व्यक्ति हूँ; और अमुक कामके लिये आया हूँ—इतनी बारीक खबर इसको कैसे लग गई? और जब इसको यह खबर लग गई है, तब शहरमें वह और किसीको भी नहीं लग गई होगी, सो कैसे कहा जा सकता है? यह मनुष्य हमको धोखा तो न देगा? इसने हमको पहचान तो लिया ही है; और यह भी कह गया है कि, "यहीं रहो, कहीं जाओ नहीं," सो यह मुझे मीठी-मीठी बातें करके जालमें तो नहीं फँसाना चाहता?

यह अन्तिम शंका ज्यों ही नानासाहबके मनमें आई, त्यों ही क्षण-भरके लिये उनकी कुछ विचित्रसी दशा हो गई। परन्तु फिर, वह

विचित्र पुरुष जो कुछ कह गया था, और जिस रीतिसे कह गया था, सो सब उनके मनमें ज्यों ही आया, त्यों ही उनकी वह शंका फिरसे दूर हो गई। वह मनुष्य जो कुछ कह गया है, बहुत ही विश्वासपूर्वक कह गया है, ऐसे आदमीसे धोखा कभी नहीं हो सकता। इस प्रकार ज्यों-ज्यों नानासाहब उसके विषयमें विचार करने लगे, उनको अपनी उक्त शंकाकी निरर्थकता और भी स्पष्ट रूपसे भासने लगी। परन्तु फिर भी उनके मनका खेद दूर नहीं हुआ; और अपने मनकी खिन्न दशामें ही वे भीतर वापस आये। उनका एक दूसरा साथी अभी हालहीमें जगा था, और अपने बिछौनेपर बैठा हुआ था। उसने जब उनको बाहरसे आता हुआ देखा, तब उसे कुछ अचम्भा अवश्य हुआ, पर वह अभी कुछ पूछने नहीं पाया था कि, उन्होंने स्वयं ही, "यों ही बाहर गया था" इत्यादि कहकर उसका समाधान कर दिया, और फिर वे अपनी जगहपर जाकर लेट रहे। परन्तु उनके मनमें बराबर वही विचार आ रहे थे, निद्रा उन्हें किसी प्रकार भी नहीं आरही थी। इसके सिवा निद्राका समय भी अब निकल गया था। बिलकुल तड़का हो रहा था। नानासाहबने उसी आकुल अवस्थामें सूर्योदयतकका समय बिताया, और सुबह होते ही अपने अन्य मित्रोंके साथ वे भी बिछौनेपरसे उठे। परन्तु उस रातको जो बातचीत हुई थी, और वह चूँकि अभीतक नानासाहबने अपने अन्य किसी स्नेहीको बतलाई भी नहीं थी, अतएव उनके मनकी दशा बहुत ही विचित्र हो रही थी। अच्छा उजेला हो गया, सबलोग उठे, और देखते हैं, तो घरका मालिक, जिसने रातको उन्हे जगह दी थी, कहीं भी दिखाई न दिया। इसलिये स्वाभाविक ही प्रत्येकके मनमें वही शंका आई कि, वह हम लोगोंको पहचानकर कहीं धोखेमें डालनेको तो नहीं चला गया? परन्तु फिर सोचा कि यह भय हमारा बिलकुल व्यर्थ है। हम ऐसे भेषमें इतने बन्दोबस्तके साथ आये हैं, ऐसी दशामें इतनी जल्दी पहचानकर धोखेमें डालना बिलकुल असम्भव है। यह सोचकर धोखेका विचार तो सबने एक ओर हटा दिया, और अब

प्रत्येकके मनमें यही एक विचार चक्कर मारने लगा कि, "बीजापुर तो हम लोग आगये, अब आगे कैसा क्या किया जाय?" परन्तु फिर नानासाहबके मनमें यह बात आई कि, पिछली रातको सब हाल और किसीको तो नहीं, पर कमसे कम तानाजीको तो अवश्य ही बतला देना चाहिये, क्योंकि यदि न बतलावेंगे, तो न जाने पीछे कसा मौका आजाय; और फिर उस समय बड़ी दिक्कत पेश आवेगी। यह सब सोचकर उन्होंने तानाजीको उस रातका सारा वृत्तान्त बतलाया जिसे सुनकर तानाजीको भी बड़ा अचम्भा हुआ। पिछली रातमें नानासाहबको उस गूढ़ पुरुषके सम्भाषणसे जितना आश्चर्य हुआ था, उतना ही आश्चर्य तानाजीको भी, वह सब वृत्तान्त सुनकर हुआ। दोनोंने एकत्र विचार करके उस विषयमें परस्पर बहुत कुछ चर्चा की परन्तु ठीक तौरसे कुछ निश्चित न कर सके कि वह व्यक्ति कौन है। अस्तु। इसके बाद उन्होंने अपने साथके अन्य दोनों पुरुषोंको भी वह सब वृत्तान्त बतला दिया। क्योंकि जिस कामके लिये वे आये थे, उसके लिये चारोंकी एकचित्तता होनी अत्यन्त आवश्यक थी, और इसके बिना उस कार्यमें सफलताका प्राप्त होना बहुत ही दुर्घट था। नानासाहबने चूंकि उसकी हुलिया देखी ही नहीं थी अतएव वे अपने साथियोंको भी इस विषयमें कोई जानकारी नहीं दे सके; परन्तु फिर भी प्रत्येकके मनमें उस व्यक्तिकी कोई प्रतिमा आकर अवश्य खड़ी हुई। लगभग एक पहरदिन चढ़नेतक तो यही सब होता रहा। इसके बाद फिर उन चारोंमेंसे दो आदमी, तानाजी और नानासाहब, अपने-अपने भेष यथाविधि बदलकर "अलख, अलख" पुकारते हुए बाहर निकले। पहले पहल उसने यही विचार किया कि हम लोग जिस कामके लिये आये हैं, उस सम्बन्धकी जितनी भी जानकारी प्राप्त होसके, प्राप्त करना चाहिये। यह जानकारी तीन प्रकार की थी। अव्वल तो दरबारकी हालत क्या है? दूसरे अप्पासाहब किस दशा में हैं? और तीसरे हमको अपना अभीष्ट कार्य सिद्ध करनेके लिए किस किसकी अनुकूलता चाहिये, और किस किसकी मिल सकती है? इन सब बातोंको पूर्ण करनेके लिए पहला मार्ग यही था कि, ऐसे कोई लोग

शहरमें हैं अथवा नहीं कि, जो हमारे अनुकूल हो सकेंगे—यदि हैं, तो उनका पता लगाना चाहिये, और जब पता मिल जाय तब फिर इस बातका विचार किया जाय कि, गुप्त रुपसे उनसे भेंट कैसे की जाय अस्तु। इस समय जो वे बाहर निकले थे, तो सिर्फ इसी उद्देश्यसे कि जिस जिस जगह जो जो लोग रहते हैं, और जिनका कि, नानासाहबको पूरा-पूरा पता है, उनकी तरफ एक बार चक्कर लगाकर सब जानकारी प्राप्तकी जाय। अस्तु। वे दोनों "अलख-अलख" करते हुए, लोगोंकी दृष्टिमें स्वच्छन्द रूपसे इधर उधर घूमने लगे, और बीच-बीचमें जिस घरके सामने उनकी इच्छा होती, उसीके सामने खड़े होकर "माई भिक्षा दे" की पुकार लगा देते, और उनमेंसे यदि किसी घरसे भिक्षा मिल जाती, तो उसे अपनी झोलीमें डाल लेते।

बस, इसी प्रकार वे दोनों लगभग दो घंटेतक घूमते रहे। इसके बाद फिर नानासाहबने अपने अड्डेपर लौट चलनेकी बात निकाली, और इसलिये फिर दोनों ही वहाँसे लौट पडे। लौटते समय नानासाहब-की दृष्टि अचानक एक ऊँचेसे महलके बिलकुल ऊपरी खण्डपर गई, और वहा खिड़कीमें खड़े हुए एक व्यक्तिकी ओर वे ध्यान लगाकर देखने लगे। इस प्रकार जब उस व्यक्तिपर उनकी नजर लग गई, तब किसी प्रकार भी आगे चलनेकी उनकी इच्छा ही न हुई—यहाँतक कि, उस व्यक्तिकी ओरसे नजर हटाना भी उनके लिये असम्भव हो गया। नाना-साहबकी यह स्थिति देखकर उनके दूसरे साथीने भी ऊपरकी ओर देखा। तब उसे मालूम हुआ कि, एक नवयुवक, सुन्दर युवा पुरुष, खिडकीमें खड़ा है, और हम दोनोंहीकी ओर बराबर एकटक देख रहा है, तथा नानासाहब भी उस पुरुषकी ओर उतनी ही आतुरतापूर्वक देख रहे हैं। वह युवा पुरुष सचमुच ही इतना खूबसूरत था कि, किसी भी मनुष्यकी यदि एक बार उसकी ओर नजर चली जाती, तो वह हटाये नहीं हट सकती थी—ऐसी इच्छा होती थी कि, इसकी ओर देखते ही रहे। "यह पुरुष कौन है? शायद किसी सरदारका लड़का हो"—दोनोंने सोचा। इसके सिवाय नानासाहबके मनमें चाहे और कोई विचार भी आये हों,

कह नहीं सकते, क्योंकि उनका देखना अब कुछ अनावश्यक सा प्रतीत होने लगा था। अतएव उनके साथीने दस बारह बार उसने चलनेका इशारा किया, पर उनका कदम किसी प्रकार भी आगे नहीं बढ़ा। बाबाजी इतनी आतुरतासे क्या देख रहे हैं, यह समझकर रास्तेसे जाने—आनेवाले लोग भी खड़े होकर नीचे ऊपर दृष्टि डालने लगे। परन्तु वह खिड़कीमें खड़ा युवा पुरुष वहाँसे गायब ही हो गया।

अब नवयुवक वहाँ नहीं था, परन्तु नानासाहबकी दृष्टि अब भी उसी खिड़कीकी ओर लगी थी। खिड़कीमें खड़ा होने वाला युवा पुरुष दर्शनीय था सही; परन्तु उसके लिये उतनी देरतक एक ही जगह खड़ा रहना और अपने आसपास लोगोंका समूह जमा हो जाने तककी नौबत आने देना उनके लिए एक प्रकारसे अच्छा नहीं था; और यही सोचकर नानासाहबके साथीने उनसे एक बार फिर इशारा किया, और विशुद्ध उर्दू भाषामें बाबाजीसे वहाँसे चलनेकी प्रार्थना की। बाबाजीके रूपमें उन नानासाहबने जब यह अच्छी तरह समझ लिया कि, अब यहाँसे चले बिना काम नहीं चलेगा, तब अन्तमें बेचारे एक लम्बीसी सास छोड़कर वहाँसे चल दिये। परन्तु पहले उनकी जो वृत्ति बिलकुल उल्लसित दिखाई दे रही थी, सो अब नहीं रही। "क्या यह तुम्हारा कोई स्नेही है? तुम्हारी वृत्ति अचानक ऐसी क्यों हो गई? तुम्हारा और उस छतपर खड़े हुए व्यक्तिका सम्बन्ध क्या है?" इत्यादि अनेक प्रश्न उनके साथीने किये, और यहाँतक कि, प्रश्न करते करते उनको बहुत तंग भी किया; परन्तु उनकी चित्तवृत्ति ठिकाने नहीं आई। उन्होंने एक प्रश्नका भी उत्तर नहीं दिया। एक दो बार कुछ उत्तर मिला कि तो सिर्फ दीर्घ निःश्वासके रूपमें। इससे उनका वह साथी और भी चक्करमें पड़ा। खैर। कुछ देरके बाद वे दोनों अपनी उस हवेलीके पास आये। और भीतर जाकर उन्होंने बाहरका दरवाजा मजबूतीके साथ लगा लिया। वहाँ शेष दो साथियोंने रसोई तैयार कर रखी थी। अतएव बाहरसे आये हुए ये दोनों महाशय हाथ पैर धोकर भोजनके लिये बैठ गये। परन्तु नानासाहबका चित्त भोजनकी ओर बिलकुल नहीं था। यह बात उनके

अन्य साथियोंको भी मालूम हो गई। उन्होंने उनसे "ऐसा क्यों ?" कहकर कई प्रकारके प्रश्न इत्यादि किये। पर कोई साफ साफ उत्तर न मिला, अथवा यों कहिये कि साफ साफ उत्तर मिलनेका वह मौका ही नहीं था। जो भी कुछ हो, परन्तु फिर उन्हें विशेष किसीने तंग नहीं किया। भोजनके बाद सब लोग शान्तिपूर्वक पड़े रहे। नानासाहब भी बाहरसे शान्त ही मालूम होते थे। परन्तु उनके हृदयमें शान्तिका नाम-निशान भी नहीं था। यह बात उनकी चेष्टासे स्पष्ट दिखाई दे रही थी। शामका वक्त होने आया, फिर भी उनकी चेष्टामें कोई परिवर्तन दिखाई नहीं दिया, और वे बाहर जानेके लिये आतुरसे दिखाई दिये। इसके बाद जब वे बाहर निकले, तब उसी महलके मार्गकी ओर मुड़े जिसमें उन्होने सुबहके पहर उस युवा पुरुषको देखा था। तब कहीं उनकी आतुरताका कारण उनके साथीके ध्यानमें आया।



# उषाकाल

## दूसरा खण्ड

## पहला परिच्छेद

### यह क्या बला !

एक दिन हो गया, दूसरा दिन भी व्यतीत हो गया; किन्तु नानासाहबका वह पागलपन दूर नहीं हुआ। वह और भी अधिकाधिक बढ़ने लगा। प्रति दिन वे अपने कामके लिये बाहर निकलते पर काम तो एक ओर रह जाता; और उसी युवा पुरुषके महलके सामनेसे बार-बार चक्कर काटते रहते कि, एक बार फिर उसके दर्शन हो जावें। बस, यही सिलसिला जारी रहा। उनके मनकी अशान्ति अधिकाधिक बढ़ने लगी। तानाजी आदिने कई बार उनसे पूछा कि, जिस कामके लिये हम लोग आये हैं, उसकी ओर तो तुम्हारा कुछ भी ध्यान नहीं है; और यह क्या लगा रखा है? पर उनकी ओरसे उसका कोई भी सन्तोषजनक उत्तर नहीं मिला। नानासाहबने बहुत कुछ पूछ-तोंछ की कि, यह किसका महल है? यहाँ जो सरदार रहता है, वह युवा पुरुष कौन है? इत्यादि जहाँतक उनसे पता लगाते बना, सब कुछ लगाया; पर कोई भी पता नहीं लगा। कोई कुछ नाम बतलाता, कोई कुछ। कोई उनकी हँसी ही करने लगता। इसके सिवाय एक बात उन दो दिनोंमें और भी हुई कि, जिससे नानासाहबकी अशान्ति बढ़नेमें और भी अधिक सहायता मिली। वह बात इस प्रकार है कि, पहले दिन रातको जिस विचित्र व्यक्तिने उनको रहनेके लिये स्थान दिया था; और कह गया था कि, "हमारा और आपका दुश्मन एक ही है, उससे बदला लेने—आजतकके दुष्कृत्योंके लिये उसको दण्ड देने—का कार्य हम दोनों ही मिलकर करेंगे; और जब अन्तिम दण्ड देनेका मौका आजाय, तब यह काम आप मेरे ही लिये रख छोड़ें। आपके

पजेमें भी आ जाय, तो भी उसे दण्ड न दें। आपको यदि किसी सहायताकी आवश्यकता हो, तो मुझसे कहियेगा। मैं सब प्रकारकी मदद करूँगा।" इत्यादि लम्बी चौड़ी बातें करके वह यह भी कह गया था कि, "मैं प्रति दिन रातको आपसे मिलता रहूँगा।" परन्तु वह आज दो-तीन दिनसे नानासाहबको बिलकुल नहीं दिखाई दिया था, और न उसकी ओरसे कोई सन्देशा या सकेत इत्यादि ही मिला था। इस कारण उनकी चित्तवृत्ति और भी अधिक अशान्त हो रही थी। उनकी यह दृढ़ श्रद्धा थी—और ऐसी श्रद्धा होनेका कारण भी पर्याप्त था—कि, हम इस विचित्र व्यक्तिसे कोई लाभ अवश्य उठा सकेंगे। बीजापुर शहरमें आये उनको अभी पूरे दो घण्टे भी नहीं हुए थे कि, जिस व्यक्तिने उनको पूरा-पूरा पहचान लिया, वही नहीं, बल्कि किस कामके लिये आये हैं, सो भी बतला दिया, उस व्यक्तिको ऐसी-ऐसी बातें अवश्य ही मालूम होनी चाहिये कि, बीजापुरमें कहाँ क्या हो रहा है, कौन कहाँ रहता है, किसके कैसे विचार हैं, इत्यादि। यही क्यो? बल्कि बीजापुरके सम्पूर्ण मुख्य मुख्य व्यक्तियोंकी सब बातोंपर पूरी-पूरी नजर रखकर उनके विषयमें सब समाचार जानते रहना—यही उसका काम ही दिखाई देता था। इसलिये नानासाहबको यह विश्वास हो चुका था कि, वह व्यक्ति भी, हमारी ही तरह, ऐसे ही किसी कामके लिये, आया है। परन्तु वह आया किसकी तरफसे, और कैसे आया, तथा वास्तवमें यह है कौन, इत्यादि बातोंका उन्हें कुछ भी पता न चला। उनका खयाल था कि, शायद मार्गमें घूमते हुए वह हमें कहीं मिल जायगा, और तब हमको अपनी पहचान देगा, अथवा कुछ सकेत करेगा, पर यह आशा भी उनकी इन दो दिनोंमें पूरी नहीं हुई। इसके सिवाय उस बड़े महलमें जिस नवयुवकको उन्होंने देखा था, उसका नामग्राम मालूम होनेकी उत्कण्ठा उनके मनमें पराकाष्ठातक पहुँच चुकी, और इसके बिना उनको और कुछ सूझने ही न लगा। अन्तमें उनके साथीको मानो उनकी वह अत्यन्त विलक्षण दशा बिलकुल दुस्सहसी जान पड़ने लगी, तब तीसरे दिन रातको तानाजीने उनसे कहा,

"नानासाहब, आज दो दिनसे मैंने अपने मनको अत्यन्त कठिनाईके साथ रोक रखा है। समझा था कि, तुम अपने मनकी बात कुछ-न-कुछ बतलाओगे—न अभी बतलाओगे, तो कुछ देर बाद बतलाओगे—अथवा उसमें कुछ भी तत्व न समझकर उसको छोड़ ही दोगे; और जिस कार्यके लिए हम आये हैं, उसकी ओर कुछ ध्यान दोगे; पर तुम्हारी कुछ हालत ही समझमें नहीं आती। पहले दिनसे आज देखता हूँ, तो तुम्हारी दशा और भी कुछ विलक्षण दिखाई दे रही है। मैंने समझा था कि, तुम्हारे मनमें जो बात है, उसको तुम साफ़-साफ़ मुझे बतला दोगे, और इससे उसका निर्णय करने अथवा उसका और भी अधिक पता लगानेमें हमको सुभीता होगा, पर ऐसा कुछ तुम्हारी ओरसे दिखाई नहीं देता। इधर राजा शिवाजीने तो हम लोगोंसे ताकीद कर दी है कि, जिस कामके लिए हम आये हैं, वह, जितनी जल्दी हो सके, करके हमको वापस चलना चाहिये। हाँ, काम करनेमें हमको चाहे कुछ दिन लग भी जावे, उसकी बात अलग है; पर दो दिन जिस प्रकार हमने व्यतीत कर दिये, उसी प्रकार यदि और भी करते रहेंगे, तो कैसे काम चलेगा? कल यहाँसे थैली जानी चाहिए। उसमें क्या लिख भेजेंगे? यही कि, हम कुशल-पूर्वक पहुँच गये? इसके सिवाय और क्या लिखेंगे? 'जिस कामके लिये आये हैं, उसकी तैयारीमें लग गये'—यह भी तो नहीं लिख सकते; क्योंकि अभीतक यहाँ आकर किसी काम-का प्रारम्भ ही नहीं किया है। इसलिये बतलाइये, आपका ऐसा ही हाल और कितने दिनतक रहेगा? अबतक हमको कुछ कार्य छेड़ देना चाहिये था।"

तानाजी जिस समय यह सब कह रहे थे, उनकी चेष्टा कुछ गम्भीर भी हो रही थी; और इस कारण ऐसा जान पड़ा कि, नानासाहबको उनका कुछ भय भी मालूम हुआ। तानाजी जिस वक्त उपर्युक्त बातें कह रहे थे, मानो उनको उत्तर देनेके लिये ही उनके होंठ कई बार फड़केसे थे; परन्तु बाहर उनके मुँहसे एक अक्षर भी नहीं निकला। तानाजीका भाषण समाप्त हुआ। तब भी उनके मुँहसे कोई शब्द न

निकला—यद्यपि पहले उनके होंठ इतने फड़क रहे थे और ऐसा जान पड़ता था कि, उनके भाषणके समाप्त होते ही शायद ये बहुत कुछ बोल जायगे। परन्तु कह नहीं सकते, उनके मुँहसे कोई उत्तर क्यों नहीं निकला—शायद, तानाजीकी चेष्टामें उस समय जो एक प्रकारकी निष्ठुरता दिखाई दे रही थी, उसी कारणसे वे कुछ न कह सके हों, और जो शब्द कि, बिल्कुल उनके होठोंपर ही आ रहे थे, वे जैसेके तैसे भीतर ही रह गये हों। जो कुछ भी कारण हो, किन्तु तानाजीने उनकी वह सब दशा देखी अवश्य। हाँ, यह अवश्य ही उनके ध्यानमें नहीं आया कि उनके ऐसा करनेका कारण क्या है। जो कुछ भी हो, तानाजी जिस कार्यके लिये आये हुए थे, उस कार्यके अतिरिक्त और कोई भी बात उनके मस्तिष्कमें आ नहीं सकती थी। वे ऐसे व्यक्तियोंमेंसे एक थे जो कि, अपने कार्यके सामने और किसी भी बातको महत्व नहीं देते, और अपनी धुनके बिल्कुल पक्के होते हैं। उनके मनमें यह बात बार-बार आ रही थी कि, देखो, इन्हीं दो दिनोंके बीचमें हमने न जाने कितना काम कर लिया होता, और इस कारण उनका मन अत्यन्त असन्तुष्टसा हो रहा था। उन्होंने सोचा कि, देखो, यह अपने पिताकी हालत जान कर उनको छुड़ानेके लिये आये थे, सो इस विषयका तो ये रत्तीभर भी पता नहीं लगाते, और न इस विषयमें कुछ विचार ही करते हैं। हाँ, एक खिड़कीमें उस युवक सरदारको जबसे इन्होंने देख लिया है, तबसे उसीके पीछे पड़े हैं—उसीका पता लगानेके लिये इतने आतुर हो रहे हैं। इसका कारण कुछ उनकी समझमें न आया, और न नानासाहबने स्वयं ही कुछ बताया। ऐसी दशामें तानाजीका असन्तुष्ट होना स्वाभाविक ही था। और कोई व्यक्ति होता, तो शायद उनसे इस प्रकार डाँटकर न पूछता। वह शायद फेरफारसे उनके मनकी बात जान लेनेका प्रयत्न करता, पर तानाजी मालूसरे एक मावलेका सच्चा-सीधा बच्चा था। उसको फेरफारकी बातें क्या मालूम? शिवाजी महाराजपर उनका अत्यन्त प्रेम था, और उनके बतलाये हुए कार्यको सचाईके साथ पूर्ण करना ही उसका मुख्य

उद्देश्य था। इधर दो दिन हो गये; और जिस उद्देश्यसे आये, उसके लिये कोई प्रयत्न भी नहीं हो सका। ऐसी दशामें उसे सन्तोष कैसे हो सकता था ?

नानासाहबको तानाजीकी बातोंसे बहुत खेद हुआ, परन्तु फिर भी वे अपना दिल खोलकर यह नहीं बतला सके कि, उस युवा पुरुषका पता लगानेके लिये वे इतने उत्सुक क्यों हो रहे हैं। उस समय भी वे अपने सकोचको छोड़ नहीं सके, और बड़ी लाचारीके साथ सिर्फ इतना ही कहा, "मेरे मनमें सिर्फ यही बात बार-बार आ रही है कि, पहले दिन रातको जिस मनुष्यने हम लोगोंको इस मकानमें स्थान दिया था, वही यदि एक बार फिर आपसे भी मिल जाय, तो बड़ा अच्छा हो। उसके मिलनेसे हम लोगोंको अपने काममें बड़ी सहायता मिलेगी। ऐसा जान पड़ता है कि, उसको यहाँके दरबारकी सब छोटी-बड़ी बातें मालूम हैं। जो कुछ उसने बतलाया, वह यदि सब सच है, तो उस मनुष्यसे हमको बहुत कुछ लाभ पहुँच सकता है; और वह हम क्यों न उठा लें ? बस, यही मेरा कहना है। लेकिन आज दो दिनसे उसका कुछ पता ही नहीं है। ऐसी दशामें आज रातको रास्ता देखकर कलसे हम अपना कार्य निस्सन्देह प्रारम्भ करेंगे।"

तानाजीको उसका यह उत्तर कुछ सन्तोषजनक नहीं मालूम हुआ। उनको यह स्पष्ट ही मालूम हो गया कि, असली बात यह अब भी हमसे छिपा रहे हैं। परन्तु इसका कारण क्या है, सो कुछ उनके ध्यानमें नहीं आया। तथापि, उनकी उस समयकी चेष्टा; और ऊपर जो शब्द उन्होंने कहे, उनके उच्चारण करनेका ढंग इत्यादि देखकर फिर तानाजीको ऐसी इच्छा बिल्कुल ही नहीं हुई कि, उनसे और कुछ पूछा जाय, अथवा उनको और कुछ कहा जाय। उन्होंने सोचा कि, इसपर अब इनसे क्या कहें—हाँ, कुछ कहना चाहिए, इसलिये इतना उन्होंने कह दिया कि, "अच्छा; ठीक है।"

नानासाहब भी आखिर चतुर ही थे, उनके मनकी बात समझ गये, और मन ही मन बड़े लज्जितसे हुए, पर करते क्या ? अपने मनकी

बातको स्पष्ट रुपसे बतलानेका उनको साहस ही न होता था। यह वे भलीभॉति जानते थे कि, अन्तमें इनको सब बतलाना ही पड़ेगा, बिना बतलाये काम ही न चलेगा, आज नहीं तो कल बतलावेंगे। जैसी भयंकर शका उनके मनमें आ रही थी, वैसी यदि सचमुच ही दशा थी, तो सब बातें उनको बतलानी चाहिए थीं, और नानासाहबको भी यह बात भली-भॉति ज्ञात थी, पर उनके होठोंके बाहर ही न निकलते थे, इसके लिये वे बेचारे करते क्या?

उपर्युक्त रीतिसे दोनोंकी बाते हुई, और फिर वह विषय वहींतक रह गया। वही विषय क्यों? फिर और कोई विषय ही उनकी बातोंमे नहीं छिड़ा, अथवा यों कहिये कि, फिर आगे उस समय, उनमे कोई बात-चीत ही नहीं हुई। सभी अपने ही अपने मनमें उन्हीं बातोंपर विचार करते हुए रह गये। हॉ, नानासाहब उस दिन, शामके पहर, फिर बाहर नहीं गये। तानाजी अपने साथियोंमेंसे एक दूसरे ही साथी को अपने साथ लेकर, फिर उस दिन, रोजमर्राकी तरह, भेष बदलकर गये। नानासाहब साथ नहीं गये, इस बातपर उन्हे एक प्रकारसे सन्तोष ही हुआ। क्योंकि उनके होते, तो फिर इधर उधर घूमकर उसी महलके पास उन्हे बार-बार आना होता कि, जिसकी खिडकीमें उन्होंने उस नवयुवक सरदारको देखा था। अबतक सारे बीजापुरका एक बार चक्कर हो जाना चाहिये था, पर सो कुछ अभीतक हुआ नहीं था। इसपर तानाजीको बार-बार बड़ा खेद हो रहा था। इसलिये आज उन्होंने सोचा था कि, हम अकेले ही चक्कर लगावेंगे, और तदनुसार बीजापुरके अधिकाश भागमें उन्होंने आज चक्कर लगाया भी।

इधर उस भूतोंकी हवेलीमें आज नानासाहब अकेले ही बैठे हुए मन ही मन विचार कर रहे थे। जिस मनुष्यने हमसे उस रातको इतनी लम्बी-लम्बी बातें मारीं, और इस प्रकारके वचन दिये कि, हम रोज तुमसे मिलते रहेंगे, और जो कोई काम हो, हमें बतलाना,—वह महाशय आजतक क्यों नहीं दिखाई दिया? आज रातको क्या उसके आनेकी कोई सम्भावना है? बस, इसी प्रकारकी विवेचनामे नानासाहब उस

समय इधरसे उधर चक्कर काट रहे थे। इसके सिवाय, उस समय उनके मनमें और भी नाना प्रकारकी तरंगें उठ रही थीं। उनमेंसे अधिकांश तरंगें उस नवयुवक मराठेके सम्बन्धमें थीं, सो बतलानेकी यहाँ आवश्य-कता ही नहीं। क्योंकि वह उस समय इनके मनका एक खास विषय हो रहा था। जो हो। इस प्रकार धीरे-धीरे रात हो गई। चारों तरफ अन्ध-कार झुकने लगा। लेकिन तानाजी और उनके साथियोंका बिल्कुल पता नहीं। रोजका उनका आनेका समय व्यतीत हो गया। इससे नाना-साहबके हृदयमें और भी अनेक प्रकारकी शंकाएँ उपस्थित होने लगीं। जिनमें एक यह भी कि, देखो, उन्होंने हमसे बार बार पूछा, लेकिन हमने उनके प्रश्नोंका ठीक उत्तर नहीं दिया; अच्छी तरह बोले नहीं, इससे कहीं वे नाराज तो नहीं हो गये। हमको छोड़कर कहीं चले तो नहीं गये? ऐसी विचित्र शंका उनके मनमें आई। रोजका समय निकल गया—नहीं, नहीं, उससे और भी अधिक देर हो गई, फिर भी उनका कोई पता नहीं। अब हम जाकर उनका पता लगावें, पर पता भी कहाँ लगावें? बस, इसी प्रकारके विचारमें उनका मन चक्कर खा रहा था कि, इतनेमें किसीने दरवाजेपर थाप मारी। इसलिये यह समझकर कि, अब हमारे साथी आ गये, उन्होंने अपने दूसरे साथीसे, जो वहाँ मौजूद था, दरवाजा खोलनेके लिये कहा! पर विचित्रता क्या हुई कि, वह मनुष्य दरवाजा खोलकर देखता है, तो वहाँ कोई नहीं—आसपास किसी मनुष्यके आनेकी आहट भी नहीं। दरवाजेपर थाप जरूर बैठी थी. और उन दोनोंने उसे स्पष्ट रूपसे सुना था। इसलिये नानासाहबने अब सोचा कि, शायद दरवाजेपर थाप मारकर कोई इधर-उधर छिप रहा हो। उनके मनमें यह भी आया कि कदाचित् वही विचित्र पुरुष हमसे कहीं मिलने न आया हो। इसलिये नानासाहबने, अपने साथीसे वहीं बैठनेके लिये कहकर, स्वयं उसको देखनेके लिए जानेका विचार किया। उनको पूरी आशा हुई कि, शायद वही पुरुष आया होगा। हमसे मिलनेके लिए वह वचन भी दे गया था, अतएव अब उसको जाकर देखना चाहिये।

यह सोचकर नानासाहब एक छोटीसी लालटेन लेकर बाहर निकले। हाँ बाहर निकलते समय उन्होंने अपने पीछेका दरवाजा अवश्य बन्द कर लिया। इसमे उनके मनका हेतु यही था कि, शायद वही विचित्र पुरुष न आ गया हो कि, जिसका हम इतनी देरमे रास्ता देख रहे थे— किंबहुना जिसके लिये हम अब एक प्रकारसे निराशसे हो रहे थे, और यदि वह आ गया होगा, तो उससे जब हम बात करने लगेंगे, तब वे भीतर सुनाई देंगी, और यह ठीक न होगा। इसलिये यह दरवाजा बन्द कर लेना चाहिये। अस्तु। उस दरवाजेको मजबूतीके साथ बन्द करके वे बाहर निकले, पर किसी मनुष्यकी उन्हे आहट भी न मिली। मकानके बाहर चारों तरफ उन्होंने पता लगाया, पर सब व्यर्थ! तब उन्होंने सोचा कि, शायद दरवाजा हवासे ही खड़का होगा, कोई मनुष्य तो आया नहीं। इतनेमें उनको क्या आहट मिली कि, जैसे बहुत दूरपर कई मनुष्य आ रहे हो, अतएव उन्होंने सोचा कि, ये अवश्य ही हमारे साथी तानाजी इत्यादि होंगे। फिर उन्होने विचार किया कि, इनके पास आनेके पहले ही हमको कुछ पता लगाना हो, शीघ्रतापूर्वक लगा लें। अतएव इसी विचारसे फिर एक बार उन्होंने उस हवेलीके आसपास चक्कर लगाया। इतनेमें वे मनुष्य, जो दूरसे आ रहे थे, अब बिलकुल पास ही आ पहुँचे। इसलिये यह सोचकर, कि अब किसीका पता यहाँ नहीं लगेगा, नानासाहब फिर अपने दरवाजेसे अन्दर जाने लगे। परन्तु पीछे मुड़कर क्या देखते कि, किवाड़ोंकी दराजमे कोई सफेदसी चीज अटकी है। उसको निकालकर देखा, तो वह एक कागजका टुकड़ा दिखाई दिया! उसको उन्होंने अपने साथ ले लिया, और दीपकके उजेलेमें देखा। "आज आधी रातके बाद, जब सब लोग सो जायँ, आप इस हवेलीके उत्तरकी ओर, बरगदकी पातके पास, आवें"—बस, इतने ही अक्षर उसमे लिखे थे। अक्षर बहुत जल्दी जल्दी वैसे ही घसीटसे दिये गए थे। उसको पढ़कर नानासाहब बहुत ही घबराये। नीचे किसीका हस्ताक्षर भी नहीं था। और न यही प्रकट किया था कि, हम कौन हैं, किस लिए आपको बुलाते हैं, इत्यादि। अतएव वे अब

इस विचारमें पड़े कि, शायद यह उसीका बुलावा आया हो कि; जिसने हमको मिलनेका वचन दिया था। फिर उन्होंने यह सोचा कि, ऐसा न हो, जो कोई धोखा देकर हमको वहाँ बुलाता हो; और फिर वहासे पकड़ ले जाय। आज तीन दिनसे हम वस्तीमें घूमते तो रहे ही हैं, सो शायद किसीने पहचान लिया हो, अथवा दरवारमें जाकर खवर ही देदी हो, अथवा खवर भी न दी हो; और यों ही पकड़ ले जाकर हमको कहीं वन्द कर दे। इसका क्या ठीक है! इस तरह नाना प्रकारके कुतर्क उनके मनमें आने लगे। इतनेमें उनको अपने पीछे किसीके आनेका भास हुआ। मुड़कर देखते हैं; तो वही, उनके साथी हैं, जो वस्तीमें घूमने गये थे। अव एक क्षणभरके लिए ही उनके मनमें यह विचार आया कि, हमारे पास जो यह संकेतपत्र आया है—यह रातको एकान्त-में मिलनेका जो आमन्त्रण आया है—यह हम अपने साथियोंको दिखावें या नहीं। यह अभी उन्होंने सोचा ही था; और अभी शायद किसी निस्चयपर पहुँचे भी न थे कि, इतनेमें तानाजीने उनसे—"क्यों नानासाहव, तुम विल्कुल पागलकी तरह यह क्या वातें कर रहे हो? विल्कुल अकेले वाहर आकर क्या देख रहे थे? तुम्हारी चेष्टा ऐसी क्यो हो रही है?" इत्यादि प्रश्न किये। उनको प्रश्न करते देर नहीं हुई थी कि, उनका उक्त विचार यह निश्चित हुआ कि, अभी इस विषयमें हमें इनसे कुछ न कहना चाहिये। शायद वही मनुष्य हो कि, जिनसे रातको आकर मिलनेका वादा किया था, और यदि वही होगा, तो उसको चूँकि हम यह वचन दे चुके हैं कि, तुम्हारे विषयमें हम किसीसे कुछ कहेंगे नहीं, चुपके ही तुमसे मिला करेंगे, इसलिए वचन भंग होगा, यह भी अच्छा नहीं। यह सोचा और तुरन्त ही तानाजीको उत्तर दिया—"कुछ नहीं। तुम्हारे आनेका समय निकल गया था; और फिर भी तुम आये नहीं, इसलिए चिन्ताके कारण कुछ अस्वस्थ था; और भीतर वाहर निकल-निकलकर घूम रहा था। तुम आज कहाँ-कहाँ गये? इतनी देर कहाँ लग गई?" इस प्रकार पूछते-पूछते नाना-साहव भी उनके साथ भीतर चले गये; और हाथमें जो कागज लिए थे,

उस युवा सरदारके विषयमें जानना है न? उसके विषयमें आज जितना पता मिल सका है, उतना मैं तुमको बतलाता हूँ, इससे शायद तुम्हारा चित्त कुछ शान्त हो। और फिर कल जो कुछ पता लगेगा, उसे कल ही बतलावेंगे। इस नवयुवक सरदारको रणदुल्लाखाँ ले आया है। वह अप्पासाहबको कैद कर ले आनेके लिए जब कि सुल्तानगढ जा रहा था, तब मार्गमें यह सरदार उसे मिल गया। और जैसा तुम्हारा प्रेम उसपर हो गया, वैसा ही उसका भी हो गया। इसलिए उसने एकदम ही उससे कहा कि, "चलो तुमको सरदार बनावेंगे। तुम हमारे साथ दरबारको चलो।" वह युवा पुरुष उसको यद्यपि बहुत कुछ मना करता रहा, पर रणदुल्लाखाँ नहीं माना; और आग्रहपूर्वक उसे अपने साथ लेता आया। अब यह महल देकर उसने उसीमें उसको रख दिया है। परन्तु बादशाहसे अभी उसकी मुलाकात नहीं कराई।" इत्यादि-इत्यादि बातें बतलाकर तानाजीने अपनी देखी हुई और भी अनेक बातें बतलाईं। परन्तु नानासाहबका चित्त अब उन बातोंमें नहीं लगा—वे मानो और भी अधिक घबड़ाहटमें पड़ गये; और उनकी अन्य बातें उनको बिल्कुल नहीं रुचीं। अन्तमें निद्रा आनेका बहाना करके, बिना भोजन किये ही, वे बिछौनेपर पड़ रहे।

अब उनका सारा चित्त उस बुलावेकी ओर लग गया। उन्होंने सोचा कि, अब कुछ भी हो, उस बुलावेके अनुसार हमको जाना अवश्य चाहिए; और बात क्या है, सो देखनी चाहिए—यदि वही मनुष्य होगा, तो सब बातोंका खुलासा आप ही आप हो जायगा। बस, यह निश्चय करके आधीरातके करीब वे उठे। अपने हथियार बाँधे और बाहर निकले। उनके यह ध्यानमें भी नहीं आया कि, उनकी सारी बातोंकी ओर और भी किसीका ध्यान है। परन्तु जिसका ध्यान आया था, सो उठा नहीं। क्योंकि उसने समझा कि, ये उसी गुप्त मनुष्यसे मिलने जाते होंगे। अस्तु। नानासाहब बाहर निकलकर उत्तरकी ओर गये। बरगदकी पाँतके पास अभी वे पहुँचे ही थे कि, इतनेमें पीछेसे तीन आदमियोंने एकदम उनपर धावा कर दिया। आगेसे दो आद-

मियोंने उनके मुँहको बाँध दिया, और वे अभी सोचने भी न आये थे कि, यह क्या हो रहा है, कि इतनेमें वे उठाकर उनको ले चले। उन्होंने बहुत हाथ-पैर चलाये कुछ लाभ न हुआ।

---

# दूसरा परिच्छेद

## नानासाहब गायब हो गये

जैसा कि हमने पिछले परिच्छेदमें बतलाया, आधीरातके लगभग नानासाहबकी यह दशा हुई। वह दशा जिन लोगोंने की, इतनी खूबीके साथ की कि, पास ही उस हवेलीमें जो लोग थे, उनमेंसे किसीको इसकी आहट भी न लगी। तानाजी और उनके साथियोंको इस बातकी शंका तक न थी कि, इस प्रकारकी कोई दगेबाजी होगी। उन्होंने सिर्फ इतना ही समझा था कि, जिस व्यक्तिने अपना नाम-ग्राम इत्यादि गुप्त रख-कर यह हवेली हमारे रहनेको खाली कर दी, वही उनसे मिलने आया होगा, और नानासाहब सिर्फ उससे बातचीत करने गये होंगे। अब उनको बातचीत होने देना—उसमें विघ्न न डालना—ही इस समय सर्वथा इष्ट है। वे हमको वह बात बतलाना नहीं चाहते, ऐसी दशामें हम अपनी तरफसे बीचमें हस्तक्षेप क्यों करें? हम यदि इसमें कोई दखल देंगे, तो सारा उद्देश्य एक ओर रह जायगा, और बीचमें औरका और ही होने लगेगा। आज दो तीन दिनसे उनकी तबीयत यों ही खराब हो रही है, फिर उसमें यदि हम उनके मनके विरुद्ध कोई बात करेंगे, तो व्यर्थके लिए मानो अपने कार्यको आप ही हानि पहुँचावेंगे। बाहर कोई दुर्घटना होगी, इसकी किसीको शंका भी नहीं हुई। इससे स्वाभाविक ही बाहर जाकर दूरसे भी देखनेकी किसीको आवश्यकता प्रतीत नहीं हुई।

इधर नानासाहबकी यह अवस्था हुई। यह नहीं कह सकते कि, उनके मनमें वैसा होनेकी शंका नहीं हुई थी। क्योंकि रातको जिस समय उनके हाथमें वह कागज आया, उसी समय उनके मनमें वैसी

शंका आई थी, परन्तु उसको उन्होंने अपने आप ही रफा कर लिया था, फिर भी इतनी वात जरूर उनके मनमें वनी रही कि, हथियारवन्द हुए विना वहाँ जाना ठीक न होगा; और इसी कारण चलते समय वे अपने हथियार-वथियार लेते गये थे, परन्तु इस वातका कोई विश्वास तो उनके मनमें था ही नहीं, कि दगावाजी, अवश्य ही होगी, इसलिये जितनी सावधानीके साथ ऐसी जगह उनको जाना चाहिए था, उतनी सावधानीके साथ अवश्य ही वे वहाँ नहीं गये थे, और इसी कारण वैसी दगावाजी उनके साथ हो सकी।

जिन आदमियोंने अचानक उनके ऊपर धावा किया, वे कौन थे, कहाँसे आये थे, इत्यादि वातोंमेंसे किसी वातका उनको कुछ भी अनुमान नहीं हो सका। वह सारी घटना इतने थोड़े अवकाशमें हो गई, कि उसका वर्णन करनेमें हमें जितना समय लगा, उसका आधा भी उस घटनाके घटित होनेमें न लगा होगा। नानासाहवके मुँहको तो उन लोगोंने पहले ही वन्द कर दिया। फिर तीनों आदमियोंने मिलकर उनको उठा लिया, और उनमेंसे किसीने उनके हथियार वड़ी फुर्तीके साथ छीन लिये, और उनके हाथ-पैर भी वाँध दिये। नानासाहवने वहुत हाथ-पैर चलाये, जितना वल वे अपनी तरफसे लगा सकते थे, सव लगाया—-और उनमें वल भी कुछ कम न था—पर जव इतने आदमियोंने अचानक आकर एक वेचारे अकेले आदमीपर एकदम धावा कर दिया, तव वेचारे उस अकेले की क्या चल सकती थी?

नानासाहव फिर और भी अधिक हाथ-पैर न चलाने पावें, इसलिये उन लोगोंने उनको चारों ओरसे, जहाँतक वन सका, खूव कस दिया, और जिस प्रकार कोई एक वड़ा भारी वोझा उठाकर लेचले, उसी प्रकार वे उनको लेचले। वे वेचारे सिर्फ मन-ही-मन तड़फड़ानेके अतिरिक्त और कर ही क्या सकते थे? अपने ऊपर ऐसा विचित्र प्रसंग आया हुआ देखकर उनको अत्यन्त दु:ख हुआ—यहाँतक कि, उन्होंने सोचा कि, इससे मर जाना अच्छा; पर ऐसा मौका किसी शत्रुपर भी न आवे! उन्होंने सोचा कि, जो लोग हमको इस प्रकार वाँधकर लिये जा

रहे हैं, वे सबके सब यदि एक ओर हो जायँ, और हम अकेले एक ओर खड़े होजायँ, तो हम बड़े आनन्दसे इनके साथ लड़ेंगे, और या तो इन सबको पराजित करके ही छोड़ेंगे, अथवा फिर अपने प्राण ही दे देंगे। किन्तु इस प्रकार जिन्होंने हमको धोखा देकर पकड़ा है, वे शूरके बच्चे तो अवश्य ही नहीं हैं। क्योंकि यदि वे शूरके बच्चे होते, तो इस प्रकारकी कायरता, इस प्रकारकी नामर्दी, कदापि न दिखलाते। हमे यदि बोलनेतककी ये स्वतन्त्रता देवें, तो हम स्पष्ट इनके मुँहपर यही बात कह देंगे, और फिर जब चिढ़कर ये हमारे साथ लड़ने लगेंगे, तब हम भी अपने दो-दो हाथ इनको दिखलाकर इनके साथ युद्ध करेंगे। बस, इसी प्रकारके विचार उनके मनमें आरहे थे, पर बेचारे करते क्या ? हाथ, पैर, मुँह, सब बन्द!

इधर जो लोग उनको उठाये लिये जारहे थे, वे सीधे अपने रास्तेसे जारहे थे, पर मार्गमें किसीसे कोई एक अक्षर भी नहीं बोल रहा था। नानासाहब बार-बार यही सोच रहे थे कि, इनमेंसे यदि कोई जरा भी शब्द निकाले, तो शायद उसे हम पहचान लें, क्योंकि अब यह भी उनके मनमें आने लगा था कि, जिस मनुष्यने उस भूतोंकी हवेलीमें रहनेके लिये हमसे इतना आग्रह किया, और जिसने हमसे यह कहकर बड़ी बड़ी लम्बी-चौड़ी बातें मारीं कि, देखो, हम मुसल्मानोंके बड़े कट्टर शत्रु हैं, यही नहीं, बल्कि हमारा जो बड़ा भारी कट्टर दुश्मन है, उसका सिर काटकर उसीके रक्तसे नहानेके लिये हम यहाँ आये हैं,—बस, उस मनुष्यके अतिरिक्त और यह विश्वासघात किसीने भी नहीं किया होगा। क्योंकि हमारे आनेका पता उसके अतिरिक्त और किसीको हो ही नहीं सकता। इसके बाद फिर उनके मनमें यह भी आया कि, हमारी तरह वह आदमी भी बिलकुल अज्ञातवासमें रह रहा है, और उस दिन उसने जो कुछ हमसे कहा, उसमें उसकी धूर्तता कुछ भी दिखाई नहीं देती थी। ऐसी दशामें उसपर आज हमें संशय क्यों हो रहा है ? जिस प्रकार उसने हमें पहचान लिया, उसी प्रकार और भी किसीने न पहचान लिया होगा, यह कैसे कहा जा सकता है ? हम यहाँ

क्यों आये, यह उसे जिस प्रकार एकदम मालूम हो गया, उसी प्रकार और भी कितनोंको न मालूम हो गया होगा, सो कैसे कहा जाय? हाँ, उसने हमसे यह भी कहा था कि, प्रति दिन आकर तुमसे मिला करूँगा; परन्तु हमारी तरह उसे भी किसीने दगाबाज़ीसे पकड लिया हो तो? इस प्रकारके विचार भी उनके मनमें आये; पर वे बहुत देरतक टिक नहीं सके। अन्तमें फिर उनके मनमें यही विचार आया कि, "हो न हो, हमको ऐसी दशामें डालने—हमारे साथ ऐसी दगाबाजी करने—का नीच काम उसीने किया। अन्यथा और किसीको यह बात कैसे मालूम हो सकती थी कि, हम इस जगह रहते हैं, और फिर आधीरातके समय, इस प्रकार; वह हमको कैसे बुलावेगा; और हम जायँगे भी कैसे? अवश्य, यह विश्वासघात उसीने किया। अच्छा, देख लेंगे, कोई हानि नहीं। मौकाभर आने दो—फिर, उस दुष्टसे बदला लिये बिना कभी नहीं रहेंगे ....."

इस प्रकार नानासाहबके सिरमें नाना भातिके विचार चक्कर काट रहे थे। बेचारे इस समय इतने परवश हो रहे थे कि, विचारोंके अतिरिक्त और उनके हाथमें रह ही क्या गया था? हाँ, विचार करना सर्वथा उनके हाथमें था, उसमें किसीकी रोक-टोक नहीं थी, सो बराबर उनके मनमें आ रहे थे, और यह बात पाठकोंको ऊपरके वर्णनसे मालूम ही हो चुकी होगी। अस्तु। इधर जो लोग उनको लिये जा रहे थे, जितनी जल्दी उनसे हो सकता था, उतनी जल्दी भग रहे थे। ऐसा जान पडता था कि, मानो बीजापुरके सारे कठिनसे कठिन मार्गोंको पार करनेका उन्होंने बीडा ही उठा लिया था। लगभग घंटे-सवा-घंटे बराबर वे लोग मार्ग तै करते रहे। नानासाहब जिस दशामें इतनी देरसे थे, उस दशासे वे अब बहुत ही ऊब गये थे, और उनका मन ऐसा हो रहा था कि, जहाँ कहीं ले जाकर ये लोग हमको कैद करना चाहते हों, अथवा जो कुछ करना चाहते हों, सो एक बार ले जाकर कर डालें, तो बहुत अच्छा हो! इस दशासे किसी प्रकार छुटकारा हो! परन्तु उनके मनके अनुकूल कार्य करनेके लिये वे लोग थोडे ही आये थे? वे तो, जो

कुछ उनके मनमें था, उसीके अनुकूल करनेवाले थे। इसलिये स्वाभाविक ही जिन मार्गोंको तै करके उनको जाना था, अथवा जितनी जल्दी या धीरे उनको अपना रास्ता तै करना था, उसीके हिसाबसे वे लोग जा रहे थे। परन्तु, अन्त भी प्रत्येक बातका कहाँतक न होगा? सो नानासाहबके उस ऊबनेका और उन लोगोंके चलनेका भी अन्त, अन्तमें आ ही गया। अबतक जितने चुपचाप वे लोग आ रहे थे, उतने ही चुपचाप वे एक अत्यन्त भव्य किलेके समान दिखाई देनेवाले महलके पीछे जा पहुँचे। इसके बाद उनमेंसे एक आदमी आगे हुआ, और वहीं पीछेसे छोटेसे दरवाजेपर तीन बार थाप मारकर "फातिमा" कहकर तीनों बार धीरेसे पुकारा। उस आवाजको सुनकर एक युवती मुसल्मानिनने दरवाजेको थोड़ासा खोलकर "कौन? अहमद?" कहकर पूछा। इसपर बाहरके लोगोंमेंसे वही आदमी, जिसने फातिमाको पुकारा था, उत्तर देता है, "हाँ फातिमा! जिस शिकारके लिये गये थे, वह तो मार लिया। अब आगेका सारा बन्दोवस्त भी शीघ्र ही करना चाहिये। मालिकको इसका कोई पता तो नहीं लगा?" फातिमाने जरा अनखाकर कुछ शब्द कहे, और दरवाजा पूरा-पूरा खोल दिया। वे लोग अपना वह मानवी बोझा बिलकुल चुपकेसे भीतर ले गये। नानासाहबने फातिमा और अहमद, ये दो नाम, और अहमद तथा फातिमाको बोल, खूब ध्यान लगाकर सुना, पर उन दोनोंका बोल कुछ उनकी समझमें नहीं आया, और न अहमद तथा फातिमाका कोई परिचय ही उन्हें मिला। अब अहमद और उसके साथी, उसी दशामें न जाने किस तरफ उनको ले जाने लगे, नानासाहबको इसका कुछ भी पता नहीं लग रहा था। हाँ, थोड़ी देर बाद उनको इतना अवश्य मालूम हुआ कि, जैसे किसी चीजपर उन लोगोंने उन्हें रखसा दिया हो। इतनेमें एक आदमीने आकर खूब मोटे कपड़ेसे उनकी आँखोंको भी बाँध दिया, और फिर—"फातिमा, चिराग ला, चिरागके बिना अब कुछ काम नहीं चल सकता—ये अहमदके कहे हुये शब्द उनके कानमें पड़े, और फिर उन्हें ऐसा मालूम हुआ कि, जैसे फिर उनको उठाकर वे लोग आगे लिये

जाते हों। इसके बाद फिर कई जगह सीढ़ियोंका चढ़ना-उतरना, फिर चढ़ना और फिर उतरना, इत्यादि सिलसिला जारी रहा। यह सब क्या गोलमाल हो रहा है, और अब हमको न जाने ये कहाँ लेजाकर डालेंगे, इसका कुछ भी अनुमान उनको नहीं हो सकता था, दो-चार चढ़ाव-उतार हो जानेके बाद फिर उनको ऐसा भास हुआ कि, जैसे कोई बड़ा भारी वजनी दरवाजासा खोला गया हो। और उससे सड़ाइँधकी एक बहुत ही बुरी भभकसी निकली। उन लोगोंने अपना वह बोझा चुपकेसे भीतर डाल दिया, और फिर दरवाजा बन्द करके न जाने कहाँ चले गये—कोई सनकता भी न था! अब नाना-साहबको मालूम हो गया कि, हमको इस प्रकार पकड़कर और बाँध-बूँधकर किसी बड़े भारी महलके तहखानेमें लाकर बन्द कर दिया गया है। पर यह क्यों? किसने और किसके महलमें लाकर रखा है? सो कुछ उनके अनुमानमें नहीं आता था।

इधर नानासाहबको गये घण्टा हो गया, डेढ घण्टा हो गया, फिर भी उनके लौटनेका कोई लक्षण ही दिखाई न दिया। तब स्वाभाविक ही, जिस व्यक्तिने उनको बाहर जाते देखा था, उसको कुछ थोड़ीसी चिन्ता उत्पन्न हुई। इतनी देरतक वे उस आदमीसे न जाने क्या बात-चीत कर रहे हैं, सो कुछ उसकी समझमें न आया। इसलिए अब तानाजीने सोचा कि, हमको स्वयं जाकर देखना चाहिये—क्या मामला है! क्योंकि उनको बाहर जाते हुए उन्होंने देखा था; और यह सोचकर कि, हमारा उनके पीछे-पीछे जाना ठीक न होगा, वहीं रुक गये थे। परन्तु जब उन्होंने देखा कि, अब समय बहुत अधिक व्यतीत हो गया; और इधर उनका कोई पता ही नहीं, तब उनका हृदय भी बहुत खिन्न हुआ; और अन्तमें अपने गुप्त हथियार-बथियार बाँधकर एक और अपने साथीको जगाया; और कहा कि, हमारे साथ चलो। इस प्रकार वे दोनों उस घरसे बाहर निकले, और इधर उधर, आस-पास, बहुत कुछ देखा, सुना, आहट ली, पर कोई लाभ न हुआ। मनुष्यकी-सी कोई भी आहट वहाँ सुनाई नहीं दी। तब वे कहाँ गये, इसका कुछ भी

अनुमान उनको न हो सका। दोनो आदमी, दो तरफको, दूर दूर तक घूम आये। परन्तु वहाँ सन्नाटेके अतिरिक्त और कुछ भी दिखाई सुनाई न दिया। "नानासाहब आज दो दिनसे बिलकुल पागलसे हो रहे थे, सो कहीं उनका मस्तक तो नहीं भड़क गया कि, जिसके कारण वे कहीं चले गये हों? अथवा जिस आदमीने उनसे बार बार मिलनेको कहा था, वही शायद कहीं उनको लेता गया हो! इस प्रकारके एक दो नहीं, कितने ही संशय उनके मनमें आने लगे। जैसा कि हमारे ध्यानमें आया, तदनुसार सचमुच ही यदि कहीं उनका मस्तक बिगड़ गया हो, और वे हमको छोड़कर कहीं चले गये हों, तो बड़ी मुश्किलकी बात होगी। हम आये किस कामको और यह हो क्या गया! स्वामी महाराज और शिवबा राजाने चलते समय हमसे कह दिया था कि, वहाँका सब वृत्तान्त समय समयपर भेजते रहना। सो, अब कल ही कहीं थोड़ासा लिखने योग्य कार्य हुआ था, तब तक यह एक बड़ी विचित्र बला—एक बड़ा अरिष्ट हम लोगोंपर आ उपस्थित हुआ। अब, इस विषयमें हम क्या लिखेंगे?

दोनों बेचारे बहुत देरतक इधर-उधर घूमते रहे, और फिर अन्तमें बिलकुल निराश होकर अपने घरकी ओर वापस आये। इतनेमें तड़का भी हो गया। अपने तीसरे साथीको उठाकर उन्होंने सारा वृत्तान्त बतलाया। परन्तु परस्पर एक दूसरेसे "यह विचित्रता तो देखिये! बिलकुल विलक्षण ही बात हुई!" इत्यादि वाक्य कहकर समय व्यतीत करनेके अतिरिक्त उस वक्त और वे कर ही क्या सकते थे? खैर। सुबह हो गया। उन्होंने फिर अपने वेश रोजकी तरह बदले। एकको घरकी रखवालीके लिए रखकर बाकी दो नानासाहबका पता लगानेके लिए निकले। उस समय उनके मनमें यही आया कि, शायद वे उस नवयुवक सरदारके ही यहाँ चले गये हों कि, जिसको देखकर वे इतने पागल हो रहे थे। इसलिए पहले वे उस सरदारके ही महलके आसपास जाकर लगाने लगे। बीजापुरके समान शहरमें, किसी बड़े सरदारके घरमें, मार्गमें घूमनेवाले वैरागियोंका यह पूछना, इस महलमें हमारा कोई साथी तो

नहीं गया है, कितनी कठिन बात थी! महलकी डेवढ़ीके पहरेदारों, अथवा अन्य किसीके ध्यानमें बस, इस बातका आजाना ही काफी था कि, हमारे महलमें सामने बिना कारण निठल्ले वैरागी घूम रहे हैं, अथवा संदिग्ध रूपसे कोई जाँच कर रहे हैं। और दोनों बाबाजी यह बात भलीभाति जानते थे कि, यदि कहीं ऐसा हो गया, तो हमको बड़ी भारी आफतका सामना करना पड़ेगा। परन्तु, चूँकि उनको यह भी पूरा-पूरा विश्वास था कि, नानासाहब यदि कहीं गये होंगे, तो बस, इस स्थानके अतिरिक्त और कहीं भी उनके जानेकी सम्भावना नहीं है। अतएव इसके सिवाय और कोई चारा भी नहीं था। आखिर एक पहरेदारने उनके उस हाल-चालको ताड़ भी लिया; और उसके मनमें यह भी आया कि, इनको जाकर डाँटना चाहिए, तदनुसार उसने वहा-से उठकर उनको डाँटा भी; परन्तु ऐसे वैरागियोंमें जिस ढिठाईकी आवश्यकता होती है, वह उनमें काफी मौजूद थी; अतएव तानाजी उस पहरेदारके बिलकुल पास ही जाकर कहते हैं, "कोई बात नहीं है, बाबा! दो मुट्ठी भिक्षा मिल जाय, यही चाहता हूँ। इतना बड़ा महल है, मालिकके मनमें आ जाय, तो कौन बड़ी बात है—बस, यही सोच-कर ऊपर देखता हूँ। तू गुस्सा मत कर। तू भी बड़ा दिलदार आदमी है। तेरा भाग्य भी बहुत जबरदस्त है। सो हमारे समान साधुओंका आशीर्वाद ले। उससे तेरा कल्याण होगा। देखूँ तेरा हाथ। हाथ तो दिखलावेगा?" यह सुनकर वह पहरेदार झिड़ककर कहता है, "चल, चल। बड़ा कहींका आया है वैरागी! मेरा हाथ देखकर मेरा भाग्य बतलाने आया है!" परन्तु तानाजीने उसकी एक भी न सुनी, और जबरदस्ती उसका हाथ खींचकर देखने लगे; फिर हँसते-हँसते उससे बोले, "अरे वाह यार! तेरे हाथमें लक्षण तो बहुत अच्छे-अच्छे हैं! तेरा प्रेम किसी नवयुवतीपर लग रहा है, और तेरे हाथसे ऐसा जान पड़ता है कि, वह महीने-दो-महीनेमें तुझे मिलेगी अवश्य!" ज्यों ही ये शब्द वैरागीके मुँहसे निकले, त्यों ही उस सिपाहीका चित्त कुछ आन-न्दितसा दिखाई दिया। हमारे मनकी इतनी गुप्त बात बाबाजीने सिर्फ

हाथ देखकर बतला दी, और सो भी बिलकुल ठीक-ठीक ! इस बातका उसे बड़ा अचरज हुआ, और साथ ही साथ कुछ सन्तोष भी। परन्तु उसने सोचा कि, इस वैरागीको यदि यह मालूम हो गया कि, हमको इस बातपर सन्तोष हुआ है, और इसपर विश्वास रखते हैं, तो फिर यह हमको और भी अधिक तंग करेगा। बस, यही सोचकर वह फिर पहले-हीकी भाति झिड़ककर कहता है, "चल बे, तू समझता है कि, मैं तेरी ऐसी गप्पोंमें आ जाऊँगा, सो मैं नहीं आनेका ! जा, ऐसी बातें किसी दूसरेको बतला।

पर बावाजी भी पक्के उस्ताद थे। वे काहेको उसकी ऐसी बातोंमें आते हैं ! सिपाहीरामका सारा रग वे बातकी बातमें ताड़ गये। उनको विश्वास हो गया कि, हमारे कथनका इसपर प्रभाव पडा है, और यह इस प्रकारसे किसी जालमें अवश्य फँसा है। अतएव वे और भी ढिठाई दिखलाकर उससे फिर कहते हैं, "भाई, मानो, चाहे न मानो। जो बात तुम्हारे हाथसे मुझे दिखाई पड़ रही है, सो मैं बतलाऊँगा सही। जो बात तुम्हारे मनमें है, वह महीने-दो महीनेमें पूरी अवश्य होगी, इसमें शका नहीं। मैं और भी अनेक पतेकी बातें तुमको बतलाऊँ ?" यह कहकर उन्होंने उसका हाथ फिर पकड़ा, और कहा कि, तुम जरा उस डेवढ़ीपर चलकर बैठो तो सही, मैं तुमको बहुतसी बातें बतलाऊँगा। सिपाहीराम भी, नहीं नहीं कहते हुए, उनको डेवढीपर ले गये।

---

# तीसरा परिच्छेद

## इधर क्या हो रहा है ?

नानासाहब आदि लोग जबसे बीजापुर गये थे, हमारे बाबाजी (श्रीधर स्वामी) और राजा शिवाजी इत्यादि लोगोंका चित्त उनकी ओर लगा था। उनके मनमे बार-बार यही बात आती कि, अब देखें बीजापुरके क्या समाचार आते हैं, क्योंकि इसी पर हमारे सारे अगले प्रयत्न अवलम्बित हैं, इसलिए उधरके समाचार जितनी जल्दी आवें,

